रक्षा करता है, जो समस्त प्राणिसमूह पर दया कृपा करता, और उन को समस्त ऐश्वर्य प्रदान करता है। वह (होता) सब से बड़ा दानी, (जनानां आनन्दः) उत्पन्न जनों को आनन्द देने वाला है। (अस्मै अग्नये) उस ज्ञानमय, पूज्य के लिये (मधोः पात्रा न प्रथमानि) अन्न जल या मधुर पदार्थ से पूर्ण पात्रों के समान सर्वश्रेष्ठ (स्तोमाः प्रयन्ति) उत्तम स्तुति, मन्त्र बड़े आदर पूर्वक हृदय से बाहर आते हैं।

अश्वं न गीर्भी रथ्यं सुदानवो मर्मृज्यन्ते देवयवः।
उभे तोके तनये दस्म विश्पते पर्षि राधो मघोनाम् ॥ ७ ॥

भा०—(रथ्यम् अश्वम्) रथ योग्य उत्तम अश्व के समान देह के भोक्ता आत्मा को (सुदानवः) उत्तम दानशील, (देवयवः) देव, प्रभु के उपासक, परमेश्वर को चाहने वाले लोग (मर्मृज्यन्ते) सदा स्वच्छ करते रहते हैं, उस को अपने हृदय में चमकाते रहते हैं। हे (विश्पते) समस्त प्रजाओं के पालक! (हे दस्म) दर्शनीय! दरिद्रादि कष्टों के काटने हारे! (उभे तोके तनये) दोनों, पुत्र पौत्रादि के पालनार्थ (मघोनां राधः पर्षि) धनवानों का धन प्रदान कर।

प्र मंहिष्ठाय गायत ऋताव्ने बृहते शुक्रशोचिषे।
उपस्तुतासो अग्नये ॥ ८ ॥

भा०—हे (उप-स्तुतासः) उपासक स्तुतिकर्त्ता जनो! आप लोग (मंहिष्ठाय) अति दानशील, (बृहते) महान् (शुक्र-शोचिषे) शुद्ध तेजःस्वरूप (अग्नये) ज्ञानवान् सर्वपूज्य सर्वव्यापक (ऋताव्ने) सत्य ज्ञानमय प्रभु की (प्र गायत) उत्तम स्तुति करो।

आ वंसते मघवा वीरवद्यशः समिद्धो द्युम्न्याहुतः।
कुविन्नो अस्य सुमतिर्नवीयस्यच्छा वाजेभिरागमत् ॥ ९ ॥

भा०—( मघवा ) पूजित ऐश्वर्य युक्त, ( द्युम्नी ) तेजस्वी, प्रभु ( आहुतः ) आदरपूर्वक प्रार्थित और ( समिद्धः ) हृदय में सुप्रकाशित होकर (वीरवत् यशः आ वंसते) पुत्रोंसे युक्त अन्न, यश आदि सब प्रकार से प्रदान करता है। ( अस्य कुवित् सुमतिः ) इस की बहुत उत्तम मति ( नवीयसी ) उत्तम उपदेशदात्री, ( वाजेभिः ) उत्तम ज्ञानों सहित (नः अच्छ आगमत् ) हमें भली प्रकार प्राप्त हो।

प्रेष्ठमु प्रियाणां स्तुह्यासावातिथिम्।
अग्निं रथानां यमम् ॥ १० ॥ १४ ॥

भा०—हे ( आसाव ) आदरपूर्वक स्तुति करने हारे, अग्नि आदि के उत्पन्न करने में समर्थ ज्ञानवन् ! तू ( प्रियाणां प्रेष्ठम् ) प्रियों में सर्व प्रिय, ( अतिथिम् ) सब से ऊपर विद्यमान, सर्वपूज्य, (रथानाम् यमम्) रथों के नियामक विद्युत् के समान सब देहों में वा सूर्यादि लोकों के नियन्ता ( अग्निं ) तेजस्वी संञ्चालक आत्मा की ( स्तुहि ) स्तुति, उपदेश कर।

उदिता यो निदिता वेदिता वस्वा यज्ञियो ववर्तति।
दुष्टरा यस्य प्रवणे नोर्मयो धिया वाजं सिषासतः ॥ ११ ॥

भा०—( यः ) जो ( यज्ञियः ) पूजने योग्य स्वामी, ( उदिता ) उन्नत और ( निदिता ) निन्दित अच्छे और बुरे सब का ( वेदिता ) ज्ञान कराने वाला होकर, ( वसु आववर्तति ) नाना ऐश्वर्य सर्वत्र प्रदान करता है, वा प्राणि जन को चलाता है। ( धिया ) ज्ञानपूर्वक, कर्मानुसार ( वाजं सिषासतः ) ऐश्वर्य, ज्ञान बल वेगादि को सब में विभक्त करने वाले (यस्य) जिस के ( ऊर्मयः) शासन (प्रवणे उर्मयः न) नीचे की ओर जाते हुए बृहत् जल व रंगों के ( दुस्तराः ) अपार हैं, उसका उल्लेख नहीं किया जा सकता।

मा नो हृणीतामतिथिर्वसुरग्निः पुरुप्रशस्त एषः।
यः सुहोता स्वध्वरः ॥ १२ ॥

भा०—( यः ) जो ( सु-होता ) सुख देने वाला, उत्तम दानी, ( सु अध्वरः ) उत्तम मार्गप्रद, हिंसा से रहित दयालु है, वह (अतिथिः) सर्वोपरि पूज्य ( वसुः ) सब में बसा, ( अग्निः ) ज्ञानी, सर्वप्रकाशक, सन्मार्ग में प्रवर्त्तक है ( एषः ) वह ( पुरु-प्रशस्तः ) बहुत ही स्तुति करने योग्य सर्वश्रेष्ठ है ।

मोते रिषन्ये अच्छोक्तिभिर्वसोऽग्ने केभिश्चिदेवैः ।
कीरिश्चिद्धि त्वमीट्टे दूत्याय रातहव्यः स्वध्वरः ॥ १३ ॥

भा०—हे ( वसो ) सब में बसे ! सब को बसाने हारे ! ( अग्ने ) ज्ञान के प्रकाशक ! (ये) जो (अच्छोक्तिभिः) उत्तम वचनों और (केभिः-चित् एवैः) किसी प्रकार के भी उत्तम साधनों से (त्वाम्) तेरी उपासना करते हैं ( ते मो रिषन् ) वे कभी पीड़ित नहीं होते । (कीरिः चित् हि) उत्तम स्तुति करने हारा ही ( दूत्याय ) तेरे स्तुति कर्म के लिये ( रात-हव्यः सु-अध्वरः ) अन्नादि चरु देता और उत्तम यज्ञ करता हुआ ( त्वाम् ईडे ) तेरी उपासना किया करता है ।

आग्ने याहि मरुत्सखा रुद्रेभिः सोमपीतये ।
सोभर्या उप सुष्टुतिं मादयस्व स्वर्णरे ॥ १४ ॥ १५ ॥ १० ॥ ८ ॥

भा०—हे ( अग्ने ) सर्वज्ञ ! सर्वपूज्य ! तू ( मरुत्सखा ) विद्वान् जनों का मित्र होकर ( रुद्रेभिः ) दुष्टों को रुलाने वाले और समस्त प्रजाओं के दुःखों को दूर करने वाले, वायु जलादि पदार्थों द्वारा ( सोम-पीतये) उत्तम आनन्द रस, अन्न, ऐश्वर्यादि कर्म फलों का उपभोग पानादि कराने वा उत्पन्न जगत् का पालन करने के लिये (आ याहि) तू हमें प्राप्त

हो और ( सोभर्याः ) उत्तम पूजा-अर्चना करने वाले जन की (स्वः-नरे) सब के नायक तुझ में प्रयुक्त ( सु-स्तुतिं ) उत्तम स्तुति को श्रवण कर। (उप मादयस्व) स्वयं प्रसन्न हो, सब को प्रसन्न कर।

प्रसीद देवेश जगन्निवास। गीता ॥

इति पञ्चदशो वर्गः ॥ इत्यष्टमे मण्डले दशमोऽनुवाकः ॥

॥ इति प्रागाथमष्टमं मण्डलं समाप्तम् ॥

इति श्री-विद्यालङ्कार-मीमांसातीर्थ-विरुदोपशोभित-श्रीपण्डित जयदेवशर्मणा विरचिते ऋग्वेदाऽऽलोकभाष्येऽष्टमं मण्डलं समाप्तम् ॥

